ी समिति ग्रन्थमाला—२१

# उर्दू-हिन्दी शब्दकोश

( जिसमें अरबी, फ़ारसी, तुर्की के वे तमाम शब्द हैं जो प्राचीन फ़ारसी ग्रन्थों में प्रयुक्त हुए हैं और जिनमें से अधिकतर अब भी प्रचलित हैं । )

संकलनकर्ता

मुहम्मद मुस्तफ़ा ख़ाँ 'मद्दाह'

# प्रकाशकीय

राष्ट्रभाषा हिन्दी की गौरव-वृद्धि और उसके साहित्य को विविध विषयों की उपयोगी
से समलकृत करने के लिए उत्तर प्रदेश प्रशासन ने जो योजना बनायी थी, उसका एक लक्ष्य
भाषाओ के बहुमूल्य ग्रन्थो का अनुवाद हिन्दी मे प्रकाशित करना भी रहा है। तदनुसार
समिति के अभी तक के प्रकाशनो मे कितनी ही अनूदित रचनाएँ निकल चुकी है तथा और भी
प्रकाशनार्थ स्वीकृत की जा चुकी है। अग्रेजी, फ्रेन्च, ग्रीक आदि भाषाओ की तरह उर्दू, फारसी
अरबी मे भी कितने ही ऐसे ग्रन्थ विद्यमान है जिनमे इतिहास, दर्शन, ज्योतिप आदि सम्बन्धी
पूर्ण सामग्री भरी पडी है। यह उर्दू-हिन्दी शब्दकोश इसी दृष्टि से प्रकाशित किया गया है जिससे
ग्रन्थो को पढने, समझने अथवा हिन्दी मे उनका अनुवाद करने की इच्छा रखनेवालो को यथेष्ट
सहायता मिल सके।

यह ग्रन्थ हिन्दी समिति ग्रन्थमाला का २१ वाँ पुष्प है। इसके रचयिता (स्वर्गीय) मुहम्मद
खाँ 'मद्दाह' अरबी, फारसी, उर्दू, हिन्दी, सस्कृत, बगला आदि भाषाओ के अच्छे जानकार
अनुभवी ग्रन्थकार थे। उन्होने कई पुस्तके लिखी है जिनमे कई कविता-सग्रह तथा तीन-चार
कोश भी है। उनकी तुलना मे यह कोश काफी बडा है और लेखक ने तीन-चार वर्ष के
परिश्रम के बाद इसे तैयार किया था। हिन्दी मे इस तरह का कोई अच्छा उर्दू-हिन्दी कोश
तक प्रकाशित नही हुआ था। जो दो-तीन कोश निकले भी है, वे छोटे और अधूरे है तथा उनमे
लेखको द्वारा प्रयुक्त अरबी, फारसी, तुर्की आदि के कठिन शब्द प्राय नही मिलते। इसमे
विशेप रूप से सग्रह किया गया है और इसे अधिक से अधिक उपयोगी बनाने की चेष्टा की
है। खेद है कि श्रीमद्दाह अपनी कृति का प्रकाशन अपने जीवनकाल मे न देख सके।

उर्दू मे एक ही उच्चारण के लिए एकाधिक अक्षरो का प्रयोग होता है, जैसे—'त' के लिए ते
तोय, 'स' के लिए से, स्वाद और सीन, तथा 'ज' के लिए जे, ज़ेह, ज़ाल, जो आदि, इसीसे मूल
शब्दो के साथ, कोष्ठक मे, उनकी अक्षरी फारसी लिपि मे भी दे दी गयी है, जिससे शुद्ध हिज्जे के
सम्बन्ध मे किसी तरह का भ्रम या सन्देह न होने पाये। आशा है, उर्दू साहित्य का अध्ययन करनेवाले
साहित्यप्रेमियो तथा उर्दू से हिन्दी मे अनुवाद करनेवालो और उर्दू-हिन्दी के सामान्य पाठको के लिए
यह शब्दकोश यथेष्ट रूप से उपयोगी प्रमाणित होगा।

# प्राक्कथन

कोश लिखने का शौक मुझे पागलपन की हद तक शुरू से ही है। अब से १५-१६ वर्ष पहले इसका श्रीगणेश पाली-उर्दू शब्दकोश से हुआ। इसके पश्चात् हिन्दी-उर्दू, फिर सस्कृत-उर्दू, फिर अरवी, फारसी, तुर्की-उर्दू के बडे-बडे कोश लिखे। सन् १९५० मे मेरे जेल के साथी आदरणीय श्री नारायणप्रसादजी अरोडा ने कहा कि 'उर्दू साहित्य बडी तेजी से हिन्दी मे लिप्यन्तरित हो रहा है, तुम एक उर्दू-हिन्दी-कोश केवल हिन्दी जाननेवालो के लिए हिन्दी लिपि मे लिख दो।' बात अच्छी थी, बहुत पसन्द आयी और मैंने लिखना प्रारम्भ कर दिया। जब मै उसे काफी लिख चुका तो अचानक ध्यान आया कि यदि किसी समय भारत से उर्दू लिपि खत्म हो गयी तो क्या होगा? भारत का सारा प्राचीन इतिहास फारसी लिपि मे है और एक समय उसका अनुवाद होना अनिवार्य है। ऐसी दशा मे एक ऐसे कोश की आवश्यकता महसूस होगी, जो इस कठिनाई का समाधान कर सके, और हमे प्राचीन फारसी ग्रन्थो का अनुवाद करने मे कोई विशेष परिश्रम न करना पडे, इसलिए मैने फिर से अपना काम शुरू किया। अब दृष्टिकोण दूसरा था, इसलिए काम वहुत क्लिष्ट हो गया और एक वर्ष के बजाय उसमे साढे तीन साल लग गये।

अब यह पूर्ण रूप से मुकम्मल है और आशा है कि भविष्य मे इस पर कुछ विशेप वढाया न जा सकेगा।

अग्रेजी मे ससार की सारी भाषाओ के कोश मिलते है, यहाँ तक कि उन भाषाओ के शब्दकोश भी है, जो बहुत कम प्रचलित है, या बहुत थोडे क्षेत्र मे वोली जाती है।

भारत को भी यह सब करना है। यद्यपि अभी उसे स्वतन्त्र हुए बहुत कम समय बीता है, फिर भी उसे यह करना होगा। यदि मेरे जीवन ने कुछ और साथ दिया तो एक तुर्की-हिन्दी, एक आधुनिक अरवी-हिन्दी, एक आधुनिक फारसी-हिन्दी कोश और लिखूंगा। इस समय तो मै सारा जोर एक हिन्दी-हिन्दी कोश पर दे रहा हूँ, जिसकी बहुत अधिक आवश्यकता है, और वह है प्राचीन हिन्दी-शब्दो का सग्रह और उनका अर्थ जो चन्द्रवरदाई, सूर, जायसी, तुलसीदास, बिहारी और अन्य प्रमुख कवियो ने अपनी रचनाओ मे प्रयुक्त किये है, और जिनका कोई मुकम्मल ग्रन्थ नही है, यहाँ तक कि 'नागरी प्रचारिणी सभा' के शब्द-सागर मे भी उनमे से बहुत-से शब्द नही है।

मै अपना यह साहित्यिक परिश्रम माननीय श्री डाक्टर सम्पूर्णानन्दजी की सेवा मे उपस्थित करते हुए गर्व महसूस करता हूँ, क्योकि वह हमारे प्रदेश के मुख्य मन्त्री ही नही है, वल्कि वडे साहित्य-मर्मज्ञ, विद्वान् और सहृदय व्यक्ति है। मेरी उनसे यह भी प्रार्थना है कि वह ऐसे महत्त्वपूर्ण कामो के लिए भी एक रकम हर साल बजट मे सुरक्षित कर दिया करें।

मुमकिन है, इन कामो को अभी लोग महत्त्व न दे, लेकिन समय आयेगा जव लोग इसकी कद्र करेंगे। मैने यह काम उसी समय के लिए किया है।

## उच्चारण की शुद्धता

किसी भाषा का सारा महत्त्व उसके शब्दो के शुद्ध उच्चारण मे है। यदि उच्चारण अशुद्ध है तो वोलनेवाला कितना ही विद्वान् हो लोग उसे जाहिल समझेगे। शुद्ध उच्चारण तभी होगा, जब हम शब्द को शुद्ध रूप से लिखेंगे। यदि हम संस्कृत के शब्द 'सम्वद्ध' को 'समबदध' लिख दे, तो यह शब्द मज़ाक वन जायगा। इसी प्रकार यदि हम उर्दू के शब्द 'फुज्ल' (विष्ठा) को 'फुजला' (विद्वान् लोग) लिख दे तो कितना वडा अन्तर हो जायगा। इस कोश मे इस वात पर यथेष्ट ध्यान दिया गया है।

हिन्दी मे जो उर्दू के कोश लिखे गये है, या हिन्दी शब्दकोशो मे जो उर्दू के शब्द दिये गये है, उन सबका उच्चारण प्राय अशुद्ध है क्योकि उनके लेखको ने इस ओर ध्यान नही दिया है।

## शब्द-क्रम

कोश को आधुनिक ढग से लिखा गया है, और पहले अनुस्वारवाला अक्षर लिया गया है। जैसे— हिन्दी मे पहला शब्द 'अक' है। परन्तु इस कोश मे इस सम्बन्ध मे शायद कुछ लोग भ्रम मे पड़ जायँ कि 'अंकाश्त' तो अनुस्वार से है, 'परन्तु इन्कार' अनुस्वार से नही है। वात यह है कि फारसी मे 'ङ' की ध्वनि है, परन्तु अरवी मे नही है। 'इङ्कार' लिखने से 'इकार' होता और अरवी के उच्चारण के अनुसार अशुद्ध होता, क्योकि अरवी मे यह शब्द 'इन्कार' है।

## शब्दों की उर्दू लिपि

कुछ लोग यह भी सोचेगे कि हिन्दी मे लिखने के पश्चात् शब्द को उर्दू अक्षरो मे लिखने की आवश्यकता क्या थी ? इसके विषय मे प्रार्थना है कि यह विवशत किया गया है। उर्दू मे एक उच्चारण के कई-कई अक्षर है जैसे—'स' के लिए तीन (ث-س-ص), ज के लिए छ. (ج-ذ-ز-ژ-ض-ظ), और अ, क, ग, त, ह के लिए दो-दो है। ऐसी दशा मे शब्द के साथ उर्दू हिज्जे लिखना अनिवार्य हो गया।

'असीर' शब्द उर्दू मे पॉच प्रकार से लिखा जाता है और सबका अर्थ अलग-अलग है। اسیر वन्दी, कैदी, اثیر निष्केवल, खालिस, عسیر दुष्कर, मुश्किल; عصیر अगूर का शीरा; عثیر धूलि, गर्द। यदि हर शब्द के साथ उर्दू लिपि न हो तो वडी कठिनता हो।

## उच्चारण-भेद

एक दूसरी वहुत ही आवश्यक और ध्यान मे रखनेवाली बात यह है कि संस्कृत मे जहाँ एक अक्षर मे दूसरा भिन्न अक्षर मिलता है वहॉ प्राय. उस अक्षर का जिसमे दूसरा अक्षर मिला है द्वित्व हो जाता है, मगर फारसी या अरवी के शब्दो मे ऐसा कभी नही होता। जैसे—'भद्र' का उच्चारण 'भद्द्र होगा, परन्तु अरवी शब्द 'वद्र' का उच्चारण 'वद्‌र' होगा। 'अन्याय' का उच्चारण अन्न्याय होगा, परन्तु दुन्या का उच्चारण 'दुन्‌या' होगा। इसी तरह 'पत्री' का उच्चारण 'पत्त्री' होगा, परन्तु फित्री' का उच्चारण 'फित्‌री' होगा। इन्ही उदाहरणो पर सारे कोश का अनुमान लगा लीजिए।

## एक शब्द के कई उच्चारण

अरवी, फारसी कोश मे वहुत-से शब्द ऐसे है जिनके कई-कई उच्चारण है। इस कोश मे उन सवको दे दिया गया है। साथ ही जो शब्द अशुद्ध वोले जाते है, वह अशुद्ध शब्द भी दे दिये गये है और

वही उनके शुद्ध शब्द का हवाला दे दिया गया है। जो शब्द अशुद्ध है, परन्तु उर्दू या फारसी मे शुद्ध माने लिये गये है उनकी व्याख्या भी कर दी गयी है।

## एक विवशता

हिन्दी मे 'ज' के नीचे बिन्दी देकर 'ज़' बना लिया गया है और उससे जे, ज़ाल, ज़्वाद, ज़ो का काम ले लिया गया है, परन्तु 'फारसी जे' ( के लिए कोई ऐसा चिह्न ) न मिल सका जो इसके उच्चारण की पूर्ति कर देता। 'फारसी ज़े' का उच्चारण अंग्रेजी शब्द 'treasury' के 'ज़' की तरह है, पाठकगण उर्दू शब्द देखकर, इसका उच्चारण करे।

अलबत्ता 'ऐन' और 'अलिफ' का फर्क करने के लिए जहाँ 'ऐन' शब्द के बीच मे आया है वहाँ (–'–) चिह्न लगाकर उसे प्रकट कर दिया है। जैसे—आ'ला (اعلى), मे'यार, (معيار) मा'कूल (معقول) इत्यादि।

मुहम्मद मुस्तफा खॉ 'मद्दाह' (अहमक)

# सङ्केत-तालिका

अ० फा०—अरबी फारसी
अव्य०—अव्यय
इ०—इब्रानी
उ०—उर्दू
उदा०—उदाहरण, जैसे
क्रि०—क्रिया
ती० शु० हैं—तीनो शुद्ध हैं
तु०—तुर्की
तु० फा०—तुर्की फारसी
दे०—देखिए
दो० शु० हैं—दोनो शुद्ध हैं
पु०—पुल्लिग
प्रत्य०—प्रत्यय
फा०—फारसी
फा० अ०—फारसी अरबी
फा० तु०—फारसी तुर्की
वहु०—वहुवचन
व्या०—व्याकरण
लघु०—लघु रूप
वा०—वाक्य
वि०—विशेषण
स्त्री०—स्त्रीलिङ्ग

# उर्दू-हिन्दी शब्द-कोश

## अ

**अंकाश्त** (انکاشتہ) फा वि–दे 'अगाश्त' जो अधिक शुद्ध है।
**अकिश्त** (انگشت) फा पु–कोयला, जली हुई लकडी।
**अकुज** (انکژ) फा पु–हाथीवान का आँकुस, अकुश।
**अकुस** (انکس) फा पु–आँकुस, अकुश।
**अगल्यून** (انگلیون) फा स्त्री–इजील, वाइविल, ईसाइयो का धार्मिक ग्रथ।
**अगार** (انگارہ) फा पु–रेखाचित्र, खाका, अधूरा चित्र, हिसाव-किताव का रजिस्टर, उपन्यास, कहानी, लेख, निगारिश, हर अधूरी वस्तु।
**अगार** (انگار) फा प्रत्य–सोचनेवाला, चाहनेवाला, जैसे 'सह्ल अगार' सुगमता चाहनेवाला।
**अगाश्त** (انگاشتہ) फा वि–जाना हुआ, समझा हुआ, ज्ञात।
**अगाश्तनी** (انگاشتنی) फा वि–जानने योग्य, समझने योग्य।
**अगिश्त** (انگشت) फा पु–दे 'अकिश्त' दो शु है।
**अगुज** (انگوزہ) फा स्त्री–हीग, एक प्रसिद्ध गोद।
**अगुज** (انگژ) फा पु–दे 'अकुस'।
**अगुल** (انگلہ) फा पु–कुरते आदि का तुक्म, जिसमे घुडी डाली जाती है।
**अगुश्त** (انگشت) फा स्त्री–उँगली, अगुलि।
**अगुश्तनुमा** (انگشت نما) फा वि–प्रसिद्ध, मशहूर, कुख्यात, वदनाम। उर्दू मे दूसरे अर्थ ही लिये जाते है।
**अगुश्तनुमाई** (انگشت نمائی) फा स्त्री–कुख्याति, वदनामी, अपयश, निंदा।
**अगुश्तपेच** (انگشت پیچ) फा पु–वचन, प्रतिज्ञा, अह्द, दस्तावेज।
**अगुश्त वददाँ** (انگشت بدندان) फा वि–जो अचभे के कारण दाँतो मे उँगली दावकर रह गया हो, निस्तब्ध, चकित।
**अगुश्तरी** (انگشتری) फा स्त्री–मुद्रिका, अँगूठी।
**अगुश्तान** (انگشتانہ) फा पु–उँगली की रक्षा के लिए उस पर पहना जानेवाला धातु आदि का खोल, अगुलित्राण।
**अगुश्ते जिनहार** (انگشت زنہار) फा वि–पराजित, वशीभूत, मग्लूव।
**अगुश्ते नर** (انگشت نر) फा पु–अँगूठा, अगुष्ठ।
**अगुश्तो** (انگشتو) फा पु–घी और शक्कर डालकर चूर की हुई रोटी, मलीदा, चूरमा।
**अगूर** (انگور) फा पु–एक सुप्रसिद्ध फल, द्राक्षा, भरते हुए जख्म के लाल दाने।
**अगूरी** (انگوری) फा वि–अगूर के रग की (वस्तु), अगूर से वनी हुई, अगूर से सवध रखनेवाली (वस्तु)। लाक्षणिक अर्थ मे अगूर-निर्मित (मदिरा) भी।
**अगेख्त** (انگیختہ) फा वि–उठाया हुआ, उत्थापित, उभारा हुआ, उत्तेजित।
**अगेख्तनी** (انگیختنی) फा वि–उठाने योग्य, उभारने योग्य।
**अगेज** (انگیزہ) फा पु–कारण, सवव।
**अगेज** (انگیز) फा प्रत्य–उठानेवाला, उभारनेवाला, जैसे 'दर्द-अगेज' दर्द उठाने अर्थात् उत्पन्न करनेवाला, पीडा-जनक।
**अगेजिद** (انگیزندہ) फा वि–उठानेवाला, उभारनेवाला, उत्तेजित करनेवाला।
**अगेजीद** (انگیزیدہ) फा वि–उठाया हुआ, उभारा हुआ, तेज किया हुआ।
**अगेजीदनी** (انگیزیدنی) फा वि–उठाने योग्य, उभारने योग्य, तेज करने योग्य।
**अगोज** (انگوزہ) फा स्त्री–दे 'अगुज', शुद्ध उच्चारण वही है, परन्तु यह भी वोलते है।
**अग्वीं** (انگبیں) फा पु–मधु, शहद।
**अज** (عنز) अ स्त्री–वकरी, अजा, हरिणी।
**अजव** (انجب) अ वि–वहुत अधिक शुद्ध रक्तवाला, कुलीनतम, दासीपुत्र, लौंडी-वच्चा।
**अजल** (انجل) अ वि–वडी आँखोवाला, विशालनेत्र।
**अजस** (انجس) अ वि–वहुत अधिक अपवित्र, वहुत ही गदा।

**अंज़ा'** (انزع) अ वि –जिसके माथे के दोनो ओर के बाल झड गये हो।

**अंजाम** (انجام) फा पु –परिणाम, फल, नतीजा, अन्त, अखीर, पूर्ति, तक्मील।

**अंजामिदः** (انجامندہ) फा वि –अजाम पानेवाला, पूर्ण होनेवाला, समाप्त होनेवाला, खत्म होनेवाला।

**अंजामीदः** (انجامیدہ) फा वि –अजाम पाया हुआ, पूरित, समाप्त, खत्मशुद।

**अंज़ार** (انظار) अ स्त्री –'नजर' का बहु, दृष्टियाँ, नज़रे।

**अंजास** (انجاس) अ स्त्री –'नजिस' का बहु, अपवित्रताएँ, गदगियाँ।

**अंजीद.** (انجیدہ) फा वि –क्षत, आहत, ज़ख्मी, घायल; अभिभूत।

**अंजीर** (انجیر) अ पु –दे शु उच्चारण 'इजीर'।

**अजुदान** (انجدان) अ पु –हींग का पेड, हींग की लकडी जो दवा के काम आती है।

**अंजुम** (انجم) अ पु –'नज्म' का बहु, उडुगण, तारे।

**अजुमन** (انجمن) फा स्त्री –सभा, सस्था, इदार, गोष्ठी, महफिल, समिति, कमेटी, सघ, एसोसिएशन।

**अजुमनआरा** (انجمن آرا) फा वि –सभा की शोभा बढाने-वाला (वाली), सभा मे अपनी उपस्थिति से श्रीवृद्धिकर्त्ता, सभा मे उपस्थित, जैसे–"वह अजुमनआरा है महफिल मे रकीबो की", सभा मे सुशोभित।

**अंजुमन आराई** (انجمن آرائی) फा स्त्री –सभा की शोभा बढाना, सभा मे उपस्थिति।

**अतर** (عنتر) अ पु –एक प्रकार की बडी मक्खी, ख़रमगस।

**अद** (اند) फा वि –अल्प, न्यून, थोडा, कतिपय, चद।

**अदक** (اندک) फा वि –अल्प, न्यून, कम, थोडा।

**अंदर** (اندر) फा वि –भीतर, अतर्गत।

**अंदरूँ** (اندروں) फा पु –'अदरून' का लघु दे 'अदरून'।

**अंदरून** (اندرون) फा पु –भीतर, अदर, जठर, पेट।

**अंदरूनी** (اندرونی) फा वि –आतरिक, भीतरी, मानसिक, रूही।

**अदर्ज़** (اندرز) फा स्त्री –हितोपदेश, नसीहत।

**अदर्वा** (اندروا) फा वि –लटका हुआ, अधोमुख, औंधा, उद्विग्न, परेशान, चकित, हैरान, क्षुब्ध।

**अंदल** (عندل) अ वि –बडे डीलडौल का ऊँट, सर्व का लबा पेड।

**अंदलीब** (عندلیب) अ स्त्री –एक प्रसिद्ध गानेवाली चिडिया, बुलबुल, कल्विकक, शोवत्सक।

**अदलुस** (اندلس) अ पु –यूरोप का एक राष्ट्र, स्पेन।

**अंदाइश** (اندائش) अ स्त्री –दीवार पर किया जानेवाला लेस, लेपन, कहगिल।

**अंदाख्त.** (انداختہ) फा वि –फेका हुआ, डाला हुआ।

**अंदाख्तनी** (انداختنی) फा वि –फेकने योग्य, डालने योग्य।

**अंदाज़ः** (اندازہ) फा पु –अनुमान, अनुमिति, तख्मीना, अटकल, कियास, विचार, ख़याल, शक्ति, ताकत, साहस, जुर्रत, नमूना, बानगी, चिह्न, निशान, निश्चय, इरादा।

**अदाज़** (انداز) फा पु –अनुमान, अदाज़, अटकल, कियास, शैली, पद्धति, तर्ज़, हावभाव, नाज़ो अदाजा, (प्रत्य.) फेकने-वाला, जैसे 'तीर अदाज' तीर चलानेवाला। "तीरदाज़" भी प्रयुक्त, जैसे—"तिर्छी नज़रो से न देखो आशिके दिलगीर को, कैसे 'तीरदाज़' हो, सीधा तो कर लो तीर को"।

**अदाज़न** (اندازاً) फा वि –अनुमानत, अदाज़े से, अटकल से, कियासन, लगभग, करीब-करीब।

**अदाम** (اندام) फा पु –शरीर, देह, जिस्म।

**अंदामी** (اندامی) फा पु –वह सुन्दर वस्त्र जो शरीर पर बिलकुल ठीक हो।

**अदामे निहानी** (اندام نہانی) फा स्त्री –स्त्री की गुह्येन्द्रिय, योनि, भग, फुर्ज़, वराङ्ग, स्त्री का गुप्ताग।

**अदाय.** (اندایہ) फा पु –दीवारो पर लेस करने की करनी, गिल माल।

**अदार** (اندار) फा पु –कहानी, आख्यायिका, किस्सा।

**अंदीक** (اندیک) फा अव्य –आशा है, उम्मेद है।

**अंदीद.** (اندیدہ) फा वि –चकित, स्तब्ध, हैरान।

**अंदीदनी** (اندیدنی) फा वि –अचभे के योग्य।

**अदुर्ज़** (اندرز) फा स्त्री –दे 'अदर्ज़' दो. शु है।

**अंदुहाँ** (اندهاں) फा वि –दु खित, खेदग्रस्त, गमगीन।

**अदूद.** (اندودہ) फा वि –लेपा हुआ, पोता हुआ, मढा हुआ, चढाया हुआ।

**अदेशः** (اندیشہ) फा पु –शका, शुब्हा, भय, खतरा, चिंता, फिक्र।

**अदेश नाक** (اندیشہ ناک) फा वि –चिन्ताजनक, तश्वीश-नाक, भयानक, खतरनाक।

**अदेश** (اندیش) फा प्रत्य –सोचनेवाला जैसे 'बदअदेश' बुराई सोचनेवाला। अभिलाषी, 'खैर-अदेश'=शुभाभिलाषी।

**अदेशिदः** (اندیشندہ) फा वि –सोचनेवाला, विचारने-वाला।

**अदेशीद.** (اندیشیدہ) फा वि –सोचा हुआ, विचारा हुआ।

**अदेशीदनी** (اندیشیدنی) फा वि.–सोचने योग्य, शोचनीय।

**अदोख़्तः** (اندوختہ) फा वि –कमाया हुआ, उपार्जित, जमा किया हुआ, सचित, धन, सपत्ति।

**अदोख़्तनी** (اندوختنی) फा वि –कमाने योग्य, जमा करने योग्य।

**अदोह** (اندوہ) फा पु –क्लेश, दुख, कष्ट, रज।

**अंदोहगीं** (اندوہگیں) फा वि –दुखित, शोकान्वित, रजीदा।

**अदोहनाक** (اندوہناک) फा वि –शोकपूर्ण, रज मे डूबी हुई बात, शोकान्वित, विषादपूर्ण।

**अद्जान** (اندجان) फा पु –तूरान का एक नगर।

**अब.** (انبہ) फा पु –एक प्रसिद्ध फल, आम्र, आम, रसाल।

**अंबज** (انبج) अ पु –दे 'अब'।

**अबर** (عنبر) अ पु –एक प्रसिद्ध वहुमूल्य सुगधित पदार्थ, जो मछली के मुख से द्रवित होता एव दवा मे काम आता है।

**अबरच.** (عنبرچہ) अ फा स्त्री –दे 'अवरीन'।

**अबरबारीस** (انبرباریس) अ स्त्री –एक खट्टा फल जो दवा मे चलता है, ज़िरिश्क।

**अबरबेज़** (عنبربیز) अ फा वि –अवर जैसी सुगध फैलानेवाला, अवर छिडकनेवाला।

**अबरबेज़ी** (عنبربیزی) अ फा स्त्री –अवर छिडकना, अवर की सुगध फैलाना।

**अबरागी** (عنبرآگیں) अ फा–वि दे 'अवरी'।

**अबरीं** (عنبریں) अ फा वि –जिसमें अवर जैसी सुगध हो, जो अवर की सुगध मे वसा हो, जिसमे अवर मिला हो।

**अबरीन** (عنبرینہ) अ फा स्त्री –स्त्रियो की गले मे पहनने की धुकधुकी।

**अबरेसारा** (عنبرسارا) अ फा पु –वह अवर जो विलकुल वेमेल हो, विशुद्ध अम्वर। हृदयशक्तिवर्धक औषध-द्रव्य।

**अंबह** (انبہ) अ वि –वहुत अधिक सूचना देनेवाला, वहुत अधिक चेतावनी देनेवाला।

**अबाग़** (انباغ) अ स्त्री –सौत, एक पुरुष की दो स्त्रियो मे से कोई एक जो दूसरी की सौत होती है।

**अबाज़** (انباز) फा वि –भागीदार, साझेदार, शरीक, पार्टनर।

**अबाज़** (انباز) अ पु –'नवज़' का वहु उपाधियाँ, अल्काव।

**अबानः** (انبانہ) फा पु –मश्क जैसा एक चमडे का पात्र जिसमे नाज भरा जाता है।

**अंबान** (انبان) फा पु –कमाया हुआ चमडा, क्रूम, फकीर की चमडे की झोली, छोटी मश्क, मश्कीज़।

**अबानेनिफ्त** (انبانِ نفط) फा अ पु –चमडे का कुप्पा, जिसमे वारूद अथवा मिट्टी का तेल भरकर शत्रु की सेना पर फेंकते थे।

**अंबानेवाद** (انبانِ باد) फा पु –लोहार की चमडे की धौंकनी।

**अबार** (انبار) अ पु –ढेर, राशि, टाल।

**अबारख़ान.** (انبارخانہ) अ फा पु –वह गोदाम जहाँ माल का स्टाक रहता है, मालगोदाम।

**अबुर.** (انبرہ) तु पु –सडसी, जिससे लोहार गर्म लोहा पकडते हैं।

**अबुर** (انبر) तु पु –दे 'अवुर'।

**अबुह** (انبہ) फा पु –'अवोह' का लघु दे 'अवोह'।

**अंबूवः** (انبوبہ) अ पु –दे शु उच्चारण 'उवूब'।

**अवोह** (انبوہ) फा पु –समुदाय, समूह, भीड, जमाव, हुजूम।

**अंसफ** (انصف) फा वि –वहुत अधिक न्याय करनेवाला।

**असब** (انسب) अ वि –वहुत मुनासिव, अत्युचित।

**असाब** (انساب) अ पु –'नसव' का वहु, वशावलियाँ, नसवनामे।

**असाब** (انصاب) अ पु –'नसव' का वहु आपत्तियाँ, दुखसमूह, मुसीवते, मूर्तियाँ जो पूजी जाती हैं।

**असार** (انصار) अ पु –'नस्र' का वहु, सहायता करनेवाले, सहायकगण, मदीने के वह लोग जिन्होंने हज़रत मुहम्मद साहव को और उनके सायियो को अपने घरो मे ठहराया था और उनकी सहायता की थी।

**असारी** (انصاری) अ वि –अरव की असार जमाअत का व्यक्ति, असार का वशज, आधुनिक समय मे जुलाहो की उपाधि।

**अआज़िम** (اعاظم) अ पु –'आ'ज़म' का वहु, वडे-वडे लोग।

**अआजिम** (اعاجم) अ पु –'आ'जम' का वहु, गूँगे लोग।

**अआदी** (اعادی) अ पु –'अदू' का वहु शत्रुगण, दुश्मन लोग।

**अआली** (اعالی) अ पु –'आ'ला' का वहु, ऊँचे और प्रतिष्ठित लोग।

**अइज़्ज़** (اعزہ) अ पु –'अज़ीज़' का वहु, वशवाले, नातेदार।

**अइन्न** (اعنہ) अ पु –'इवान' का वहु, घोडो की लगामे।

**अइफ्फ** (اعفا) अ पु –अफीफ का वहु, इन्द्रियनिग्रही लोग, वे लोग जो पराई स्त्री की ओर आँख न उठाएँ।

**अइम्म** (ائمہ) अ पु –'इमाम' का वहु, किसी कलाविशेष के आचार्य लोग।

**अइम्म** (اعمہ) अ पु –'अम' का वहु, चचा लोग।

**अकक** (عکک) अ पु –उमस, तौस, गर्मी, ग्रीष्म।

**अक़द** (عقد) अ पु –वात करने मे ज़वान का लडखडाना, रस्सी मे गाँठ पडना।

अकद (عکد) अ पु –मोटा होना, स्थूल होना, चरबी चढना।
अकवः (عقبه) अ पुं –कडा रास्ता, कठिनता से पहुँचने वाला स्थान, जटिल समस्या।
अकव (عقب) अ पुं –परोक्ष, पीठ पीछे, पश्चात्, वाद।
अकव (عکب) अ. पु –होठ या चिवुक का मोटापा।
अकर (عکر) अ पु –तेल की गाद, शराव की तलछट, हौज़ के पानी की गाद।
अकल [ल्ल] (اقل) अ वि –वहुत थोड़ा, अत्यल्प।
अकल्लीयत (اقلیت) अ स्त्री –किसी देश की वह जनता जो दूसरी जनता की अपेक्षा कम हो, अल्पसख्यक।
अकस (عقص) अ पु –कृपण होना, दुशील होना।
अकस (عکص) अ पु –पशु का चचल, शरीर और बुरे स्वभाव का (जैसे कटखना) होना।
अकाइद (عقائد) अ पु –'अकीद' का वहु, अकीदे, धर्म विश्वास।
अक़ाक (عقاق) अ पु –पेट का वोझ, गर्भ, पीठ का वोझ, गट्ठर।
अकाकीर (عقاقیر) अ स्त्री –'अक्कार' का वहु, जगली जडी-वूटियाँ, वनस्पतियाँ।
अकाज़ीव (اکاذیب) अ पु –'किज्व' का वहु, झूठी और सारहीन वाते।
अकानीम (اقانیم) अ पु –'उक्नूम' का वहु, ईसाई धर्मग्रथ।
अकानीमे सलासः (اقانیم ثلاثه) अ पु –ईसाई धर्मग्रथ की तीन महत्त्वपूर्ण पुस्तके।
अकाविर (اکابر) अ पु –'अकवर' का वहु, प्रतिष्ठित जन, वडे लोग।
अकारिव (اقارب) अ पु –'अक्रव' का वहु, समीपवाले, रिश्तेदार, स्वजन।
अकारिव (عقارب) अ पु –'अ'क्रव' का वहु, वहुत-से विच्छू।
अकारिम (اکارم) अ पु –'अक्रम' का वहु, पूज्य व्यक्ति, श्रेष्ठ जन।
अकालीम (اقالیم) अ पु –इक्लीम का वहु, वहुत से देश, वहुत से महाद्वीप।
अकासिरः (اکاسره) अ पु –'किस्रा' का वहु, 'किस्रा' उपाधि रखनेवाले सम्राट्।
अकासी (اقاصی) अ वि –'अक्सा' का वहु, दूरवाले।
अकिव (عقب) अ पु –एडी, वेटा, पुत्र, पोता, वेटे का वेटा।
अकिलः (اکله) अ पु –एक वहुत ही खराव फोडा, जिसे 'आकिल' भी कहते है।
अकीकः (عقیقه) अ पु –मुसलमान वच्चो का मुडन और नामकरण सस्कार जिसमे वकरी की कुर्वानी होती है।
अकीक (عقیق) अ पु –एक वहुमूल्य पत्थर जो कई रग का होता है। नज़र वचाने के लिए माताएँ इसे वच्चो के गले मे पहनाती है। दिल धडकने की वीमारी मे पहनने से लाभ होता है।—"अकीके-सुर्ख़ की तख़्ती है लख़्ते-दिल मेरा, गले मे डाल लो इसको नज़र-गुज़र के लिए।"
अकीदः (عقیده) अ पु –धर्म, मत, मश्रव, श्रद्धा, ऐतिकाद; विश्वास, यकीन।
अकीद (اکید) अ वि –दृढ, मज़वूत, पुख़्त।
अकीदत (عقیدت) अ स्त्री –श्रद्धा, आस्था, एतिकाद, भरोसा, एतवार, निष्ठा।
अकीदत केश (عقیدت کیش) अ फा वि –श्रद्धावान्, श्रद्धालु, मो'तकिद।
अकीदतमंद (عقیدت مند) अ फा वि –दे 'अकीदत केश'।
अकीदत शिआर (عقیدت شعار) अ. वि –दे 'अकीदत केश'।
अकीदत संज (عقیدت سنج) अ फा वि. दे –'अकीदत केश'।
अकीव (عقیب) अ वि –पीछे आनेवाला, पीछे चलनेवाला, अनुगामी, अनुकर्ता, पैरो, अनुयायी।
अकीमः (عقیمه) अ स्त्री –वाँझ, वध्या, जिस स्त्री के सन्तान न होती हो।
अकीम (عقیم) अ पु –वाँझ पुरुष, जिस पुरुष के वीर्य मे सतान उत्पन्न करने के कीटाणु न हो, क्लीव, नपुसक।
अकीर (عقیر) अ वि –निराश, नाउम्मेद; वाँझ, वध्या।
अकीलः (اکیله) अ स्त्री –खाने की चीज़, खाद्य पदार्थ।
अकील. (عقیله) अ वि –अपनी जाति का नेता, हर अच्छी चीज, श्रेष्ठतम, वरगुजीद, (स्त्री) पर्दानशीन स्त्री, वुद्धिमती, आकिल।
अकील (عقیل) अ वि –वुद्धिमान्, अक्लमद, ऊँट के पाँव वाँधने की रस्सी।
अकील (اکیل) अ वि –साथ खानेवाला, हमकास, सहभोजी।
अकूवत (عقوبت) अ स्त्री –यातना, पीडा, तकलीफ, पाप, यातना, अजाव।
अकूर (عقور) अ वि –जिसे कुत्ते ने काट लिया हो, श्वानदशित।
अकूल (اکول) अ वि –वहुत खानेवाला, वहुभक्षी।
अक्अक (عقعق) अ पु –एक प्रकार का कौआ, जो वहुत तेज़ उड़ता है।

**अक्क.** (عکہ) अ पु –दे 'अक्अक'।
**अक्क़ार** (عقار) अ पु –वनस्पति, जगली जडी-बूटी।
**अक्कार** (اکار) अ पु –कृपक, किसान, कूपकार, कुआँ खोदनेवाला।
**अक्काल.** (اکالہ) अ वि –बहुत ही अधिक खानेवाला, बहुत बडा पेटू, अतिभोजी, अमिताहारी।
**अक्काल** (اکال) अ वि –बहुत खानेवाला, बहुभक्षी।
**अक्कास** (عکاس) अ वि –छापाकार, फोटोग्राफर, चित्रकार, अक्स उतारनेवाला।
**अक्कासी** (عکاسی) अ स्त्री –छापाकर्म, फोटोग्राफी, चित्रकारी, अक्स उतारना, प्रतिलिपि, नक़्ल, नकल।
**अक्च.** (اقچہ) तु पु –सोने-चाँदी का छोटा टुकडा।
**अक्जब** (اکذب) अ वि –बहुत बडा झूठा, बहुत बडा पापी।
**अक्ज़ा** (اقضیٰ) अ वि –बहुत बडा हुक्म देनेवाला, बहुत बडा काम करनेवाला।
**अक्ज़ियः** (اقضیہ) अ पु –'कज़ा' का बहु, आज्ञाएँ, हुक्म।
**अक्ता'** (اقطع) अ वि –जिसके हाथ कटे हो।
**अकताअ** (اقطاع) अ पु –'कत्अ' का बहु, जागीरे, परगने, प्रदेश, इलाके।
**अक्ताब** (اقطاب) अ पु –'कुत्व' का बहु, बडे-बडे महात्मा और वली।
**अक़्तार** (اقطار) अ पु –'कत्र' का बहु, बूँदे, 'कुत्र' का बहु, किनारे।
**अक्तार** (اقتار) अ पु –'कुत्र' अथवा 'कुतुर' का बहु, किनारे, शिकारियो की ठाहें।
**अक्द** (عقد) अ पु –विवाह, पाणिग्रहण, व्याह, ग्रथि, गाँठ, वचन, प्रतिज्ञा, अहृद, निकाह।
**अक्दर** (اکدر) अ वि –बहुत गँदला, बहुत मैला।
**अक्दस** (اقدس) अ वि –बहुत पवित्र, बहुत पाक, बहुत प्रतिष्ठित, बहुत बुजुर्ग, बहुत कल्याणकारी।
**अक्दह** (اقدح) अ वि –बहुत खराब, निकृष्टतम, बहुत अधिक व्यग और कटाक्ष करनेवाला, बहुत दूपित।
**अक्दाम** (اقدام) अ पु –कदम का बहु, बहुत से पाँव, चरण-समूह।
**अक्दाह** (اقداح) अ पु –'कदह' का बहु पियाले।
**अक्दे अनामिल** (عقد انامل) अ पु –उँगलियो पर हिसाब लगाने की एक विधि।
**अक्दे नमकीं** (عقد نمکیں) अ फा पु –'मुताअ' शीयो की वह विवाह-पद्धति, जो थोडे समय के लिए होती है।
**अक्दे रवाँ** (عقد رواں) अ फा पु –दे 'अक्दे नमकीं'।
**अक़्दे सानी** (عقد ثانی) अ पु –दूसरा व्याह, पुर्नविवाह।
**अक्नान** (اکنان) अ पु –'किन' का बहु पर्दे, आडे।
**अक्नाफ** (اکناف) अ पु –'कन्फ' का बहु॰, किनारे, छोर, दिशाएँ, सिम्ते, त्राण-स्थान, पनाहगाहें।
**अक्नूँ** (اکنوں) फा अव्य॰–दृढ, इस समय।
**अक्फर** (اکفر) अ वि –बहुत बडा काफिर, बहुत बडा नास्तिक, बहुत बडा विधर्मी।
**अक्फा** (اکفا) अ पु –'कुफ्व' का बहु, बहुत से गोत्र, बहुत से खानदान।
**अक्फा** (اکفیٰ) अ वि –बहुत काफी, बहुत पर्याप्त।
**अक्फाल** (اقفال) अ पु –'कुफ्ल' का बहु, ताले।
**अक्ब** (عقب) अ वि –किसी के पीछे आना, अनुगमन, अनुसरण।
**अक्बर** (اکبر) अ वि –महान्, अज़ीम, सबसे बडा, (पु) एक सुप्रसिद्ध मुगल सम्राट्।
**अक्बल** (اقبل) अ वि –बहुत काबिल, बडा विद्वान्, भेगा, जिसे एक की दो चीज़े दिखाई देती हो।
**अक्बह** (اقبح) अ वि –निकृष्टतम, बहुत खराब।
**अक्बाद** (اکباد) अ पु –'कबिद' का बहु, जिगर।
**अक्मल** (اکمل) अ वि –बहुत कामिल, पूर्णतम, सर्वाङ्ग-पूर्ण।
**अक्माम** (اکمام) अ पु –आस्तीने, बीजो के ऊपर के गिलाफ।
**अक्मिशः** (اقمشہ) अ पु –'कुमाश' का बहु, कपडे, वस्त्र-समूह।
**अक्याल** (اقیال) अ पु –प्रतिष्ठित जन, बडे लोग, पूज्य व्यक्ति, वुजुर्ग लोग।
**अक्याल** (اکیال) अ पु –'कैल' का बहु, नाज आदि नापने के पैमाने।
**अक्र** (عقر) अ पु –बाँझपन, अनपत्य दोप।
**अक्रअ** (اقرع) अ वि –गजा, खल्वाट।
**अक़्रब** (اقرب) अ वि –बहुत करीब, समीपतम, अति निकट।
**अक्रब** (عقرب) अ पु –बिच्छू, वृश्चिक, अलि, वृश्चिक राशि, बुर्जे अक्रब।
**अक्रबी** (عقربی) अ वि –बिच्छू से सबध रखनेवाला, (पु) पद्मराग अर्थात् लाल का एक प्रकार, मणि विशेष, बदख़्शाँ के लाल सुप्रसिद्ध हैं।
**अक्रम** (اکرم) अ वि –अति दानी, वदान्य, बहुत बडा सखी, अति प्रतिष्ठित, बडा वुजुर्ग।
**अक़्राद** (اقراد) अ पु –'किरद' का बहु, बदरो की टोली, बहुत-से बदर।

अक़ान (اقران) अ पु –'क़र्न' का वहु, युग-समूह, लवे ज़माने।
अक्राम (اکرام) अ पुं.–'करम' का वहु, कृपाएँ, दयाएँ, दान, वख्शिशें।
अक़ास (اقراس) अ पु –'कुर्स' का वहु, रोटियाँ, टिकियाँ, चपटी आकार की वटी, टैव्लेट।
अक़िवा (اقربا) अ पु –'क़रीव' का वहु, स्वजनगण, अज़ीज़ो अकारिव।
अक्ल (اکل) अ पु –खाना, भोजन करना।
अक्ल (عقل) अ पु –वुद्धि, धी, प्रज्ञा, मेधा, सूझ-वूझ, चतुरता, होशयारी, विवेक, तमीज़।
अक़्लमंद (عقلمند) अ फा. वि –वुद्धिमान्, मेधावी, तेज़ अक़्ल वाला।
अक्लमदी (عقل مندی) अ फा स्त्री –वुद्धिमत्ता, अक्ल वाला होना।
अक़्ले कुल (عقل کل) अ पु –जिब्रील फ़िरिश्त (व्यग) घामड, मूर्ख, लाल वुझक्कड।
अक़्ले सलीम (عقل سلیم) अ स्त्री –ऐसी वुद्धि जिसका निश्चय सदा ही ठीक और शात रहता हो, सत्यनिश्चयी वुद्धि, सद्वुद्धि, सतुलित वुद्धि।
अक़्वः (عقوه) अ पु –मैदान, खुला हुआ क्षेत्र, आँगन, अजिर।
अक़्वा (اقوی) अ वि –सवसे वलवान्, पराक्रमी, महावली, वडा ज़ोरावर।
अक़्वात (اقوات) अ. पु –'कूत' का वहु, खुराकें।
अक्वाव (اکواب) अ पु –विना टोंटी और पेंदे के लोटे, लुटियाँ, गडुवे, (व्यगार्थ–चचल प्रकृति वाला, अस्थिर-वुद्धि)।
अक़्वाम (اقوام) अ पु –'क़ौम' का वहु, कौमें, विरादरियाँ, राष्ट्रसमूह, सल्तनतें, जातियाँ, जातें।
अक़्वाल (اقوال) अ पु –'क़ौल' का वहु, किसी वडे व्यक्ति या धर्माचार्य के कहे हुए प्रवचन।
अक़्वास (اقواس) अ पु –'कौस' का वहु, धनुषे, कमाने।
अक़्वियः (اقویاء) अ पु –'क़वी' का वहु, ज़ोरदार लोग, वलीजन, वलवान् व्यक्ति।
अक्स (عکس) अ पु –प्रतिविव, साया, चित्र, तसवीर, प्रत्युत, विपरीत, वरअक्स।
अक्सर (اکثر) अ वि –वहुधा, प्राय, उमूमन।
अक़्सर (اقصر) अ वि –वहुत छोटा, ह्रस्वतम, अल्पतम, लघुतम।
अक्सरीयत (اکثریت) अ स्त्री –किसी देश की वह जनता जो दूसरी जनता की अपेक्षा अधिक हो, वहुसख्यक।
अक्सरेज़ (عکس ریز) अ फा पु –एक्सरे।
अक़्सा (اقصی) अ वि –वहुत दूर, दूरवर्ती, अत को पहुँचा हुआ।
अक़्सा (اقصا) अ पु –कतारे, छोर, दूरियाँ।
अक़्साम (اقسام) अ पु –'किस्म' का वहु, किस्में, प्रकार, 'कसम' का वहु शपथे, सौगधे।
अक़्सिमः (اقسمه) अ. पु –'किस्म' का वहु, क़िस्में, प्रकार।
अक़्सियः (اقسیه) अ पु –'कियास' का वहु, अटकलें, अदाज़े।
अक्सोतर्द (عکس وطرد) अ. पु –एक काव्यालकार जिसमें आधे मिस्रे मे जो शब्द लाये जाते है, वाकी आधे मिस्रे मे उन्ही को उलट दिया जाता है।
अक्हल (اکحل) अ वि –वह व्यक्ति जिसकी पलकें निकलने का स्थान काला हो, जिसकी आँखे अजनसार हों।
अख़ (اخ) अ पु –भ्राता, भाई।
अख़अख़ (اخ اخ) फा अव्य –वाह वाह, खूव खूव, उफ उफ, हा हा।
अख़फ़ [फ़्फ़] (اخف) अ वि –वहुत हलका, लघुतम।
अख़वात (اخوات) अ स्त्री –'उख़्त' का वहु, वहिनें।
अख़स [स्स] (اخص) वि –वहुत ही खास, मुख्यतम।
अख़स [स्स] (اخس) वि –वहुत ही ख़सीस, अति कृपण, मक्खीचूस।
अख़स्सुल ख़सीस (اخس الخسیس) अ वि –सारे कृपणो मे सवसे अधिक कृपण, धनपिशाच।
अख़स्सुल ख़ास (اخص الخاص) अ वि –सवसे अधिक मुख्य, जो मुख्य है उन सव मे मुख्य, मुख्यतम।
अख़िल्ला (اخلا) अ पु –'ख़लील' का वहु, मित्रगण, दोस्त लोग, यार, सुहृद्जन।
अख़िस्सा (اخسا) अ पु –'ख़सीस' का वहु., कृपणगण, कजूस लोग।
अख़ी (اخی) अ अव्य –मेरा भाई, हे भाई।
अख़ीर (اخیر) अ पु –अत, इख़्तिताम, छोर, किनारा, मरण-काल, मौत का समय। (वि) समाप्त, ख़त्म।
अख़ुंद (اخوند) फा –शिक्षक, उस्ताद।
अख़्गर (اخگر) फा पु –स्फुलिंग, अग्निकण, पतगा, चिनगारी–"सुन अय! जुनूने-इश्क! तुझे इसमे क्या मिला? 'अख़्गर' सा तहे-खाक जलाया किया मुझे।"
अख़्च· (اخچه) तु पु –सोने या चाँदी का कण या टुकड़ा, दे 'अक़्च'।

अख़्ज़ (اخذ) अ पु –ग्रहण, आदान, लेना, प्राप्ति, हुसूल, लब्धि।
अख़्ज़म (اخزم) अ पुं –नर साँप।
अख़्ज़र (اخضر) अ वि –गहरे हरे रंग का, हरा रँगा हुआ।
अख़्ज़रीयत (اخضریت) अ स्त्री –हरापन।
अख़्त.ख़ानः (اختہخانہ) फा पु –तवेला, अश्वशाला।
अख़्तब (اخطب) अ वि –बहुत बडा वक्ता, भाषण-पटु।
अख़्तर (اختر) फा पु –तारा, सितारा, उडु, भाग्य, प्रारब्ध, क़िस्मत।
अख़्तरशनास (اخترشناس) फा वि –ज्योतिषी, नजूमी।
अख़्तरशुमारी (اخترشماری) फा स्त्री –तारे गिनना, तारे गिन-गिनकर रात काटना, बेचैनी मे रात काटना, जैसे–"अल्ला रे! शबे-हिज्र की अख़्तर-शुमारियाँ!!"
अख़्तरे जौज़ा (اخترجوزا) फा अ पु –बुध ग्रह, उतारिद।
अख़्तान (اختان) अ पु –'ख़तन' का बहु, दामाद लोग।
अख़्दान (اخدان) अ पु –'ख़िद्‌न' का बहु, मित्र लोग, प्रेमपात्र लोग।
अख़्फ़श (اخفش) अ वि –जिसकी आँखे निर्बल हो, जो चुधा हो।
अख़्बस (اخبث) अ वि –बहुत ही ख़बीस, अत्यत दुष्ट, बहुत बडा पापी।
अख़्बार (اخبار) अ पु –'ख़बर' का बहु, ख़बरे, समाचार-पत्र।
अख़्बार नवीस (اخبار نویس) अ फा वि –पत्रकार, अख़्बार का एडीटर।
अख़्बारी (اخباری) अ वि –अख़्बार से सम्बन्धित, अख़्बार का।
अख़्म. (اخمہ) अ पु –झुर्री, शिकन, बल।
अख़्म (اخم) अ पु –माथे की शिकन, ललाट बल, भौं की शिकन, अब्रू का बल।
अख़्मस (اخمص) अ पु –तलवे का वह भाग जो भूमि से नही लगता।
अख़्मिर: (اخمرہ) अ पु –'ख़िमार' का बहु, ओढनियाँ, चादरें।
अख़्याफ़ी (اخیافی) अ वि –वह भाई बहन, जिनके बाप अलग-अलग और माँ एक हो।
अख़्यार (اخیار) अ पु –'ख़ैर' का बहु, पुण्य-समूह, यश-समूह, भलाइयाँ, नेकियाँ।
अख़्रब (اخرب) अ वि –निर्जन, वीरान, उर्दू छदशास्त्र में 'मफ़ाईलुन्' मे से 'म' और 'न' गिराकर 'फ़ाईल्' करके 'मफ़ऊल्' बनाना।
अख़्रम (اخرم) अ वि –जिसकी नाक कटी हो, उर्दू छद-शास्त्र मे 'मफ़ाइलुन्' में से 'म' गिराकर 'फ़ाईलुन्' करके 'मफ़ऊलुन्' बनाना।
अख़्रस (اخرس) अ वि –गूँगा, जो न बोल सके न सुन सके।
अख़्लकद (اخل کند) फा पु –झुनझुना, बच्चो को खिलाने का झुनझुना।
अख़्लाक़ (اخلاق) अ पु –'ख़ुल्क़' का बहु, परन्तु उर्दू मे एक-वचन के अर्थ मे प्रयुक्त है, शिष्टाचार, ख़ुशख़ुल्क़ी।
अख़्लाक़ी (اخلاقی) अ वि –अख़्लाक़ सम्बन्धी, शिष्टाचार-सम्बन्धी।
अख़्लाक़े आलिय (اخلاق عالیہ) अ पु –सत्त्व गुण, अच्छे अख़्लाक़, उच्च कोटि का शिष्टाचार।
अख़्लाक़े ज़मीम (اخلاق ذمیمہ) अ पु –दे 'अख़्लाक़े रदीय।'
अख़्लाक़े रदीय (اخلاق ردیہ) अ पु –तमोगुण, बुरे अख़्लाक़।
अख़्लात (اخلاط) अ पु –ख़िल्त का बहु, धातुएँ, वात, पित्त, कफ और रक्त।
अख़्लाफ़ (اخلاف) अ पु –'ख़लफ़' का बहु, लडके, लडके पोते आदि।
अख़्वाल (اخوال) अ पु –'ख़ाल' का बहु, ख़ालू, बहनोई, मौसा, झडे, ध्वजाएँ।
अख़्शम (اخشم) अ वि –जिसे सुगध और दुर्गंध का अनुभव न हो।
अख़्सम (اخصم) अ वि –लबी नाकवाला।
अगर (اگر) फा अव्य –यदि, जो।
अगरचे (اگرچہ) फा अव्य –यद्यपि, गोकि।
अग़ाइद (اغائد) अ पु –'अग़ीद' का बहु, अत्यत कोमल और मृदुल अगो वाली स्त्रियाँ, तन्वङ्गी, कृशाङ्गी, कोमलाङ्गी।
अग़ानिम (اغانم) अ पु –'ग़नम' का बहु, भेड-बकरियाँ।
अग़ानी (اغانی) अ पु –'उग़्निय' का बहु, वह बाजे जो फूँककर न बजाये जायँ, जैसे सितार, मृदग आदि।
अग़्ज़िय (اغذیہ) अ स्त्री –'ग़िज़ा' का बहु, ग़िज़ाएँ, खाद्य पदार्थ।
अग़्नाम (اغنام) अ पु –'ग़नम' का बहु, भेड-बकरियाँ।
अग़्निया (اغنیا) अ पु –ग़नी का बहु, धनाढ्य लोग।
अग़्फ़र (اغفر) अ वि –बडा छिपानेवाला।
अग़्बर (اغبر) अ वि –धूसर, मटीला, ख़ाकी रगवाला।
अग़्यार (اغیار) अ पु –'ग़ैर' का बहु, अस्वजन, ग़ैर लोग, प्रतिद्वद्वी जन, रक़ीब लोग।

अग़्व (اعرب) अ. वि –आश्चर्यजनक, वहुत अजीव, अद्भुत, विलक्षण।
अग्राज़ (اعراض) अ पु –'गरज़' का वहु, इच्छाएँ, ख्वाहिशे, अभिप्राय, मकासिद, स्वार्थ-समूह, खुदगरज़ियाँ।
अग्लत (اغلط) अ वि –वहुत अशुद्ध, वहुत गलत, अत्यत झूठ, विलकुल मिथ्या।
अग्लव (اغلب) अ वि –निश्चय, यकीनी।
अग़लवन (اغلباً) अ वि –यकीनी तौर पर, करीव-करीव, अवश्य ही।
अग़लाज़े ऐमान (اغلاظ ایمان) अ पु –वुरी-वुरी कसमे।
अग्लात (اغلاط) अ पु –'गलत' का वहु, अशुद्धियाँ, गलतियाँ, त्रुटियाँ, भूलें।
अग्लाल (اغلال) अ पु –'गिल' का वहु, अपराधियो के गले मे डाले जाने वाले तौक़, वहते हुए पानी।
अग्सान (اغصان) अ पु –'गुस्न' का वहु, छोटी फैली शाखाएँ, डालियाँ।
अचार (اچار) फा पु –प्रसिद्ध खटास, खटाई।
अच्ची (اچی) तु पु –वड़ा भाई, अग्रज।
अजग (اژنگ) फा पु –झुर्री, वल, शिकन, खाल की झुर्री।
अज [ज्ज] (عص) अ पु –दाँतो से काटना।
अज [ज्ज] (عط) अ पु –ज़मीन से चिपकना।
अज (از) फा अव्य –से।
अज [ज्ज] (عز) अ पु –प्रभुत्व स्थापित करना, ग़लव करना, ज़ोर की वर्षा, तेज़ वारिश।
अज अव्वल ता आखिर (از اول تا آخر) फा वि –आदि से अत तक, शुरू से अखीर तक, आद्योपात, नितात, विलकुल।
अज़कार रफ़्तः (ازکار رفتہ) फा वि –काम से गया वीता, अपाहज, नपुसक, क्लीव, नामर्द; वेकार, व्यर्थ, निकम्मा।
अज़ ख़ुद (از خود) फा अव्य –स्वयम्, आप से, आप ही आप, स्वत, खुद व खुद।
अज़ख़ुद रफ़्तः (از خود رفتہ) फा वि –सज्ञाहीन, निश्चेप्ट, वेसुध, वेखवर, वेखुद।
अजफ (عجف) अ स्त्री.–दुर्वलता, कमज़ोरी, दुवलापन, लाग़री, कृशता, तनुता।
अजव (عجب) अ वि –विचित्र, अद्भुत, अनोखा, आश्चर्य, अचभा।
अज़व (عزب) अ पु –वह पुरुप जो स्त्री न रखता हो।
अजवतर (عجب تر) अ वि –वहुत ही विचित्र, निहायत अजीव।
अज़वर (ازبر) फा वि –वह चीज़ जो जवानी याद हो, कठ, कठस्थ, मुखाग्र, वरज़वाँ।
अज़वस (ازبس) फा अव्य –अत्यत, अधिक; वहुत, चूँकि।
अजम (اجم) अ पु –'अज्म' का वहु, जगलात, वीहड; एक प्रकार का खाना खाने से घवरा जाना, शाम का एक स्थान।
अजम (عجم) अ पु –'अरव' के अतिरिक्त वाकी ससार, ईरान और तूरान, दाना, वान्य, (वि) मूक, गूँगा, जो वोल न सके।
अज़मत (عظمت) अ स्त्री –प्रतिप्ठा, वुज़ुर्गी, वडाई, आदर, सम्मान, इज्ज़त, यह शब्द उर्दू में 'अज्मत' है, दे 'अज्मत'।
अजमी (عجمی) अ वि –जो अरवी न हो; ईरानी, ईरान-निवासी।
अज़ रुए इसाफ (از روے انصاف) फा अव्य –न्यायत, न्याय के अनुसार, इसाफ से।
अजल (اجل) अ स्त्री –मृत्यु, मरण, मौत, समय, काल, वक्त।
अजल [ल्ल] (اجل) अ वि –श्रेप्ठतम, वहुत ही मुअज्ज़ज़।
अज़ल [ल्ल] (اذل) अ वि –अति नीच, अधमतर, वहुत ही कमीना।
अज़ल (عضل) अ पु –'अज्ल' का वहु, पट्ठे, स्नायु-समूह।
अज़ल [ल्ल] (ازل) अ पु –जिसकी जघाएँ और नितव दुवले-पतले हो।
अज़ल (ازل) अ वि –वह समय जिसकी शुरूआत न हो, अनादि काल, वह समय जव सृप्टि की रचना हुई—"दिल, अज़ल से है, कोई आज से शैदाई है?"
अजल गिरिफ्त. (اجل گرفتہ) अ फा वि –जो मौत के मुँह में हो, मरणासन्न।
अजल रसीद. (اجل رسیدہ) अ फा वि –जिसकी मौत आ गयी हो, मृतप्राय।
अज़ली (ازلی) अ वि –अनादि काल से सवद्ध, अनादि कालवाला, सृप्टि की रचना के समय का।
अज़ सर ता पा (از سر تا پا) फा वि –सिर से पाँव तक, आपादमस्तक, सर्वथा, नितात, विलकुल, नख से शिख तक, पूर्णत।
अज़ सरे दस्त (از سر دست) फा वि –शीघ्र, तुरत, जल्द, सहसा, नि सकोच, वेतअम्मुल, चुस्त, स्फूर्तियुक्त, फुर्तीला।
अज़ सरे नौ (از سر نو) फा वि –नये सिरे से, फिर से, पुन।
अज़हद (ازحد) फा अ वि –असीम, अपार, वेहद, अत्यधिक, वहुत ज्यादा।
अज़ाँ (ازاں) फा अव्य –उससे।
अज़ाँ (اذاں) अ स्त्री –'अज़ान' का लघु, दे 'अज़ान'।
अज़ाँजुम्लः (ازاں جملہ) अ फा अव्य –उन सवमे से, उनमे से।

**अज़ांपेश** (ازاں پیش) फा वि –उससे पहले, तत्पूर्व।
**अज़ांबाज़** (ازاں باز) फा वि –उस समय से, उस वक्त से।
**अज़ांबाद** (ازاں بعد) अ फा वि –उसके बाद, उसके पश्चात्, तत्पश्चात्।
**अज़ांसू** (ازاں سو) फा वि –उस ओर से, उधर से।
**अज़ा** (اذی) अ स्त्री –कष्ट, दुख, अजीयत, यातना।
**अज़ा** (عزا) अ पु –मृत्युशोक, मातम, दैवी आपत्ति पर धैर्य और उस पर दृढता।
**अजाइज़** (عجائز) अ पु –'अजूज़' का वहु, वूढी स्त्रियाँ।
**अज़ाइफ** (اضائف) अ पु –'ज़ैफ' का वहु, मेहमान लोग, अतिथिगण।
**अजाइव** (عجائب) अ पु –'अजीब' का वहु, विचित्रताएँ, अजीव वाते।
**अजाइव खान** (عجائب خانہ) अ फा पु –कौतुकालय, विचित्रालय, अद्भुतालय, अजायवघर।
**अजाइवात** (عجائبات) अ पु –'अजाइव' का वहु, चूँकि 'अजाइव' स्वय वहुवचन है इसलिए इसका वहु अशुद्ध है, परन्तु उर्दू मे प्रचलित है।
**अज़ाइम** (عزائم) अ पु –'अज़ीमत' का वहु, वे मत्र और पाठ जो भूत, प्रेत आदि को वश मे करने या रोकने के लिए पढ़े जाते है, वीमार के अच्छा होने के लिए पढी जाने वाली दुआएँ।
**अज़ाखानः** (عزاخانہ) अ फा पु –शोकगृह, मातमखाना, जहाँ कोई मर गया हो और उसका शोक मनाया जा रहा हो।
**अजाज** (عجاج) अ पु –धूल-मिट्टी, गर्द-गुवार।
**अज़ाज़ील** (عزازیل) अ पु –शैतान का नाम, जव वह फिरिश्ता था।
**अज़ादार** (عزادار) अ फा वि –जो किसी के मरने का शोक कर रहा हो, मातमदार, मुहर्रम में इमाम हुसैन का मातम मनानेवाला।
**अज़ादारी** (عزاداری) अ फा स्त्री –मृत्यु-शोक-काल, इमाम हुसैन का मातम मनाना, ता'ज़ियादारी।
**अज़ान** (اذان) अ स्त्री –नमाज़ का बुलावा, नमाज़ की सूचना के शब्द जो ज़ोर से पुकारे जाते है।
**अजानिव** (اجانب) अ पु –'अज्नवी' का वहु, अपरिचित लोग, वेगाने, अस्वजन, गैर।
**अज़ाब** (عذاب) अ पु –पापो का वह दड जो यमलोक मे मिलता है, पापकष्ट, यातना, पीडा, दुख, तकलीफ।
**अज़ावुल क़ब्र** (عذاب القبر) अ पु –क़ब्र के भीतर का अज़ाव, जो मुसलमानो के मतानुसार 'मुन्कर नकीर' दो फिरिश्तो द्वारा होता है।
**अज़ावुल्हून** (عذاب الہون) अ पु –तिरस्कृत और अपमानित करने की यातना।
**अज़ाहीफ** (ازاحیف) अ पु –'अज़्हाफ' का वहु, जो 'ज़िहाफ' का वहु है, उर्दू छदो के गणो के परिवर्तन।
**अज़ाहीर** (ازاہیر) अ पु –'अज़्हार' का वहु, जो 'ज़हर', 'ज़ुहर' और 'ज़ुह' का वहु है, कलियाँ, विन खिले फूल, शगूफे।
**अजिज़** (عجز) अ स्त्री –श्रोण, नितव, चूतड, दे 'अजुज़', दोनो शुद्ध है।
**अजिन्न** (اجنہ) अ पु –'जनीन' का वहु, वे वच्चे जो माँ के पेट मे हो, भ्रूणसमूह।
**अजिफ** (عجف) अ वि –दुवला, लागर, कमज़ोर, कृशकाय।
**अज़िम** (ازم) अ पु –दुर्भिक्ष का कप्ट, कहत की सख्ती और तकलीफ।
**अज़िम्म** (ازمہ) अ पु –'ज़िमाम' का वहु, लगामे।
**अजिल्ल** (اجلہ) अ पु –'जलील' का वहु, वडे लोग, प्रतिष्ठित जन।
**अज़िल्ल** (اذلہ) अ पु –'ज़लील' का वहु अधम लोग, निकृष्ट लोग, कमीने लोग, नीच जन।
**अज़ीं** (ازیں) फा अव्य –इससे।
**अज़ींसबर** (ازیں سبب) फा अ अव्य –इस कारण से, इस सवव से।
**अजीज़** (عجیز) अ वि –नामर्द, नपुसक, क्लीव।
**अज़ीज़** (عزیز) अ वि –स्वजन, रिश्तेदार, प्रिय, प्यारा, रुचिकर, मर्गूब, अप्राप्य, कामयाव, मिस्र के प्राचीन वादशाहो की उपाधि।—"मिलने से भी अज़ीज़ है मिलने की आर्ज़ू, है वस्ल से ज़ियाद मज़ा इतज़ार मे॥"—(प्रिय के अर्थ मे)
**अज़ीज़ तरीन** (عزیز ترین) अ फा वि –वहुत ही प्यारा, अजीज़, वहुत अधिक पसद, प्रियतम।
**अजीन** (عجین) अ वि –गुँधा हुआ, सना हुआ, खमीर।
**अजीव** (عجیب) अ वि –विचित्र, आश्चर्यजनक, अनुपम, अद्वितीय, वेमिस्ल, अनोखा, निराला।
**अजीव तर** (عجیب تر) अ फा वि –वहुत ही विचित्र, वहुत ही अनुपम, वहुत ही निराला, अति अद्भुत।
**अजीवुलखिल्कत** (عجیب الخلقت) अ वि –जिसकी आकृति और वनावट विचित्र हो, विकटमूर्ति, जो प्राकृतिक रूप से विरुद्ध हो, अप्राकृतिक।
**अजीवो ग़रीव** (عجیب وغریب) अ वि –जिसमे वहुत-सी वातें ऐसी हो जो दूसरो मे न हों, वहुत ही विचित्र।
**अज़ीम** (عظیم) अ वि –महान्, वहुत वडा, विशाल, विस्तृत।

अज़ीमत (عزیمت) अ स्त्री –सकल्प, निश्चय, इरादा, तत्र-मत्र, अभिचार, जादू-टोना, भूतो को बुलाने और उन्हे वद करने आदि के लिए मत्र आदि का उच्चारण।

अज़ीमत ख़्वाँ (عزیمت خواں) अ फा वि –वह व्यक्ति जो अभिचार और जादू से भूत-प्रेतो को बुलाये।

अज़ीमुलजुस्सः (عظیم الجثہ) अ वि –बहुत वडे डील-डौल का, गिराडील, महाकाय।

अज़ीमुश्शान (عظیم الشان) अ वि –बहुत बडा, महान्, विशाल, महामान्य, वडे मर्तबेवाला।

अज़ीयत (اذیت) अ स्त्री –कष्ट, यातना, तकलीफ।

अज़ीयत देह (اذیت دِہ) अ फा वि –कष्टदायी, दु खदायी, तकलीफ देनेवाला।

अज़ीयत रसाँ (اذیت رساں) अ फा वि –दे 'अज़ीयत देह।

अजीर (اجیر) अ वि –श्रमिक, मज़दूर।

अजीर (عجیر) अ वि –क्लीव, नपुसक, नामर्द।

अजील (عجیل) अ वि –फुर्तीला, चुस्त, जल्दबाज, आतुर।

अजुज (عجز) अ पु –श्रोण, नितव, कटिदेश, सुर्रीन।

अज़ुद (عضد) अ पु –भुजा, वाहु, बाज़ू।

अजूज़ः (عجوزہ) अ स्त्री –दे 'अजूज़'।

अजूज (عجوز) अ स्त्री –वूढी स्त्री, वृद्धा, वह वृद्धा नारी जिसमे काम-वासना का आधिक्य हो।

अजूब: (عجوبہ) अ वि –अनोखी चीज, दे 'उजूब' शुद्ध वही है, परतु उर्दूवाले दोनो प्रकार से वोलते है।

अज़ूबत (عذوبت) अ स्त्री –मधुरता, मिठास, रसीलापन, पानी का स्वादिष्ठ होना।

अजूल (عجول) अ वि –बहुत शीघ्रता करनेवाला, स्तब्ध, चकित, हैरान, वह ऊँटनी जिसका वच्चा खो गया हो।

अज़ेरा (ازیرا) फा अव्य –'ज़ेरा' का वृहत् रूप, इसलिए, इस कारण, किसलिए, क्यो।

अज़्अफ (اضعف) अ वि –बहुत ज़ईफ, बहुत कमजोर, अति निर्बल।

अज़्आफ (اضعاف) अ पु –'जेफ' का बहु , दूने, दोगुने।

अज़्का (اذکیٰ) अ वि –बहुत ही प्रतिभाशाली, बहुत ही ज़हीन, कुशाग्रवुद्धि, मेधावी।

अज़्का (ازکیٰ) अ वि –बहुत ही पवित्र, बहुत ही पाक।

अज़्कार (اذکار) अ पु –ज़िक्र का वहु , चर्चाएँ, तज्किरे, जप-तप, वज़ीफे आदि।

अज़्किया (اذکیا) अ पु –ज़की का वहुवचन, कुशाग्र वुद्धि-वाले, प्रतिभाशाली लोग।

अज़्किया (ازکیا) अ पु –'ज़की' का वहु , अति पवित्र लोग, पुण्यात्मा लोग, वुज़ुर्ग लोग।

अज़्ख़र (اذخر) अ वि –बहुत ही तीव्र गधवाला, तेजबू।

अज़्गास (اضغاث) अ पु –घास के मुट्ठे जिसमे सूखी गीली घास मिली हो, अस्त-व्यस्त वस्तु।

अज़्गासे अह्लाम (اضغاث احلام) अ पु –ऐसे स्वप्न जिनका स्वप्न-फल ठीक न वताया जा सके, परीशान-ख़्वाव।

अज़्ज़ (عز) अ पु –प्रभुत्व, ग़लवा।

अज़्ज़. वजल्ल. (عزوجل) अ वि –जो गालिब और महान हो, ईश्वर के नाम के साथ वोलते है।

अज्ज़म (اجزم) अ वि –जिसके हाथ कटे हो।

अज्ज़ाए तर्कीबी (اجزاے ترکیبی) अ पु –वे मूल धातुएँ जिनसे मिलकर कोई पदार्थ वना हो, सयोजक पदार्थ, उपादान तत्त्व।

अज्ज़ा (اجزا) अ पु –'जुज़' का वहु , टुकडे, खड, किसी पदार्थ की मूल धातुएँ अथवा वस्तुएँ, किसी नुस्खे की दवाएँ।

अज़्दः (اژدہ) फा पु –असमानता, नाहमवारी, रेती का खुरदरापन।

अज़्द (عضد) अ पु –एक राजा की दूसरे राजा की सहायता, सहायता, मदद।

अज्दअ (اجدع) अ वि –जिसकी नाक या जिसके कान कटे हो।

अज़्दर (اژدر) फा पु –अजगर, अज़्दहा, वहुत वडा साँप।

अज़्दरदहाँ (اژدردهاں) फा वि –जिसका मुँह अजगर जैसा हो, जिसके मुँह मे जाकर कोई ज़िदा न वचे, जो आग वरसाता हो।

अज़्दरहा (اژدرها) फा –अज़्दहा, अजगर, यह शब्द एक-वचन है।

अज्दल (اجدل) अ पु –एक शिकारी चिडिया, चर्ग।

अज़्दहा (اژدها) फा पु –अज़्दर, अजगर।

अज्दाद (اجداد) अ पु –'जद' का वहु पूर्वज, वाप-दादे, पुराने लोग, पुरखे।

अज़्दाद (اضداد) अ पु –'ज़िद' का बहु , परस्पर विरोधी चीजे।

अज्न (عجن) अ पु –गूँधना, ख़मीर करना।

अज्नव (اجنب) अ वि –दे 'अज्नवी'।

अज्नवी (اجنبی) अ वि –अपरिचित, अनजान, अस्वजन, गैर।

अज्नाद (اجناد) अ पु –'जुद' का वहु , सेनाएँ, फौजे।

अज़्नाव (اذناب) अ पु –'ज़नव' का वहु , पूँछे, दुमे।

अज्नास (اجناس) अ स्त्री –'जिंस' का वहु , जिसे, गल्ले, अनाज, किस्म, प्रकार, चीज़, असवाव, सामान।

**अज्निह.** (احنحه) अ पु –'जनाह' का बहु, पक्ष, पर।

**अज्फ** (عصف) अ पु –स्वय भूखा रहकर अपना खाना दूसरे भूखे को खिलाना, विपत्ति में धैर्य रखना।

**अज्फर** (اذفر) अ वि –तीव्र सुगध वाला, तेज़ बू वाला।

**अज्फर** (اظفر) अ वि –वडे-वडे नखोवाला।

**अज्फान** (اجفان) अ पु –'जफ्न' का बहु, पपोटे, पलके।

**अज्ब** (عذب) अ पु –मधुर, मीठा, स्वादिष्ठ, मज़ेदार, मीठा पानी।

**अज्ब** (عصب) अ पु –काटना, विच्छेदन, खड्ग, तलवार।

**अज्बीयत** (عصبيت) अ स्त्री –ज़वान की तेज़ी, वोलने की शक्ति, भापण-पटुता।

**अज्बुल लिसान** (عذب اللسان) अ वि –जिसकी वातो में रसीलापन हो, मधुरभाषी।

**अज्बुल बयान** (عذب البيان) अ वि –दे 'अज्बुल लिसान'।

**अज्म** (عزم) अ पु –सकल्प, निश्चय, इरादा, दृढ निश्चय, तहीद, इच्छा, ख्वाहिश।

**अज्म** (عجم) अ पु –अक्षर पर विंदी रखना।

**अज्म** (عظم) अ पु –हड्डी, अस्थि, श्रेष्ठता, पुनीतता, वुजुर्गी।

**अज्मईन** (اجمعين) अ वि –सव, सारे, तमाम, सपूर्ण।

**अज्मत** (عظمت) अ स्त्री –माहात्म्य, महिमा, वुजुर्गी, महत्त्व, अहमीयत, सम्मान, आदर, इज़्ज़त।

**अज्मबिल जज़्म** (عزم بالجزم) अ पु –दृढ सकल्प, दृढ निश्चय, पक्का इरादा।

**अज्मल** (اجمل) अ वि –वहुत अधिक रूपवान्, सुदरतम।

**अज्मा** (عجما) अ पु –गूँगा, मूक।

**अज्मात** (عزمات) अ पु –'अज्म' का फारसी वहु, इरादे, निश्चय।

**अज्मान** (ازمان) अ पु –'ज़मन' का वहु, ज़माने, युग।

**अज्मिन** (ازمنه) अ पु –'ज़मान' का वहु, काल-समूह, ज़माने।

**अज्यक** (اضيق) अ वि –वहुत अधिक सकुचित और तग।

**अज्यद** (اجيد) अ वि –वहुत ही उत्तम, वहुत ही उम्दा।

**अज़्या'** (اضيع) अ वि –वहुत अधिक नष्ट करनेवाला, वहुत 'ज़ाये' करनेवाला, हिन्दी में 'ज़ाया' (नष्ट, वर्वाद) वहुत प्रचलित है।

**अज्याफ़** (اضياف) अ पु –'ज़ैफ' का वहु, मेहमान लोग, आगतुक जन।

**अज्याल** (اذيال) अ पु –'ज़ैल' का वहु, दामन, वहुत से दामन।

**अज्र** (اجر) अ पु –प्रत्युपकार, भलाई का वदला, सत्कर्म-फल, सवाव।

**अज़्रक़** (ازرق) अ वि –नीला, नीले रग का।

**अज्रब** (اجرب) अ वि –जिसे खाज का रोग हो।

**अज्रा** (عذرا) अ स्त्री –अविवाहिता, कुमारी, सुदर गालो वाली, प्रकट, व्यक्त, कन्या राशि, वुर्जे सवुल, अरव की एक सुदरी जो 'वामिक' की प्रेमिका थी।

**अज्राव** (اضراب) अ पु –'ज़र्व' का वहु, किस्मे, प्रकार, सदृश, समान, अम्साल।

**अज्राम** (اجرام) अ पु –'जिर्म' का वहु, पिण्डसमूह, यह शब्द आकाशीय पदार्थों अथवा वहुमूल्य रत्नो के लिए प्रयुक्त है।

**अज्रार** (اضرار) अ पु –'ज़रर' का वहु, हानियाँ, नुक्सानात।

**अज्ल.** (عضله) अ पु –पुट्ठा, स्नायु, नस।

**अज्ल** (عضل) अ पु –विधवा को दूसरा विवाह करने से रोकना।

**अज्ल** (عزل) अ पु –पदच्युत करना, मा'ज़ूल करना, पद-च्युति, मा'ज़ूली, वेकारी, निठल्लापन, मुअत्तली।

**अज्ल** (اجل) अ पु –उत्तेजित होना, उभरना।

**अज्ला** (اجلى) अ वि –वहुत ही चमकदार, वहुत ही साफ।

**अज्लाअ** (اضلاع) अ पु –'ज़िल्अ' का वहु, ज़िले, मडल, पसलियाँ, भुजाएँ, रेखाएँ।

**अज्लाफ** (اجلاف) अ पु –'जिल्फ' का वहु, कमीने लोग, नीच लोग।

**अज्लाम** (اظلام) अ पु –'ज़ुल्मत' का वहु, अँधेरे, अधकार-समूह।

**अज्लोनस्व** (عزل و نصب) अ पु –किसी को पद से हटाना और किसी को उसके स्थान पर नियुक्त करना।

**अज्व** (عزو) अ पु –एक वस्तु को दूसरी वस्तु से सम्वन्धित करना, विपत्ति में धैर्य रखना।

**अज्वफ** (اجوف) अ वि –जो वीच से खाली हो, सुपिर, खोखला, वह अरवी शब्द जिसके वीच का अक्षर 'अलिफ', 'वाव' या 'ये' हो।

**अज्वाज** (ازواج) अ स्त्री –'ज़ौज' का वहु, पत्नियाँ, स्त्रियाँ, भार्याएँ।

**अज्विव** (اجوبه) अ पु –'जवाव' का वहु, जवावात, उत्तर।

**अज्साद** (اجساد) अ पु –'जसद' का वहु, देहे, शरीर।

**अज्साम** (اجسام) अ पु –'जिस्म' का वहु, देहे, शरीर।

**अज्सुर** (اجسر) अ पु –'जस्र' का वहु, वहुत से पुल।

**अज्हर** (اجهر) अ वि –जिसे दिन में न दिखाई देता हो, दिनाध, रोज़कोर।

**अज़हर** (ازهر) अ वि –यश और कीर्ति से मुख की उज्ज्वलता, वहुत अधिक प्रकाशमान्, रौगनतर, मिस्र का प्राचीन विश्वविद्यालय, 'जामिअए अज़्हर'।

अज़्हर (اظہر) अ वि –बहुत अधिक स्पष्ट, बहुत ही साफ।

अज़्हर मिनश्शम्स (اظہرمن الشمس) अ वि –सूर्य से अधिक स्पष्ट और उज्ज्वल, सर्वविदित, सबको ज़ाहिर।

अज्हल (اجہل) अ वि –बहुत अधिक जाहिल, मूर्खतम।

अज़्हा (اضحی) अ स्त्री –कुर्बानी, वलि।

अज़्हान (اذہان) अ पु –'ज़ेहन' का बहु, प्रतिभाएँ, जेहन।

अतग. (اتکہ) तु पु –दाय का पति, दूध पिलानेवाली धाय का पति।

अतन (عطن) अ पु –ऊँटों के पानी पीने का स्थान।

अतब· (عتبہ) अ पु –चौखट, देहलीज, देहलीज की लकडी या पत्थर, कष्ट, सख्ती, रमल की एक आकृति।

अतब (عتب) अ पु –तर्जनी और मध्यमा या मध्यमा और अनामिका उँगलियों के बीच का अतर।

अतब (عطب) अ पु –मरण, हलाकत, वध।

अतम [स्म] (اتم) अ वि –विलकुल पूरा, मुकम्मल, सर्वांगपूर्ण, सपूर्ण।

अतल (عطل) अ स्त्री –विना शृंगार की हुई स्त्री, विना विंदीवाला अक्षर।

अतश (عطش) अ स्त्री –प्यास, पिपासा, तश्नगी।

अता (آتا) तु पु –पितृ, पिता, जनक, वाप।

अता (عطا) अ स्त्री –दान, प्रदान, वख्शिश; पुरस्कार, अतीय, दिया हुआ, दत्त।

अताई (عطائی) अ वि –जिसने कोई कला या गुण नियमपूर्वक गुरु से न सीखा हो, वरन् यों ही सुन-सुनाकर या देख-भालकर या किसी अनाडी के पास रहकर थोडा-बहुत उलटा-सीधा ज्ञान प्राप्त कर लिया हो।

अताक़ (عتاق) अ पु –दास का अपने स्वामी के वधनों से मुक्त होना।

अतान (اتان) अ स्त्री –गधी, गर्दभी, गधे की मादा।

अतावुक (اتابک) तु पु –गुरु, उस्ताद, सरदार।

अताया (عطایا) अ पु –'अतीय' का वहु, वख्शिशें।

अतालियः (اطالیہ) अ पु –इटली, यूरोप का एक प्रसिद्ध राष्ट्र।

अतालीक़ (اتالیق) तु पु –शिक्षक, उस्ताद, शिक्षा के साथ साथ शिष्टता, सभ्यता और व्यवहार-निष्ठता आदि सिखानेवाला और चाल-चलन की देख-रेख करनेवाला गुरु।

अतिब्बा (اطبا) अ पु –'तबीब' का वहु, चिकित्सकगण, हकीम लोग।

अतीक़ (عتیق) अ वि –पुरातन, कदीम, वधनमुक्त, आज़ाद, श्रेष्ठ, गिरामी।

अतीद (عتید) अ वि –विद्यमान, मौजूद, उपस्थित, हाज़िर, तत्पर, आमादा।

अतीफ (عطیف) अ स्त्री –वह स्त्री जिसमे नम्रता, पातिव्रत्य और आज्ञाकारिता हो।

अतीयः (عطیہ) अ पु –अनुदान, वख्शिश, प्रदान, अता, पुरस्कार, इन्आम, उपहार, तोहफा।

अतीयात (عطیات) अ पु –'अतीय' का वहु, वख्शिशें, अताएँ, इन्आमात, तोहफे।

अतील (عتیل) अ वि –प्यासा, तृषित।

अतूफः (عطوفہ) अ स्त्री –सुशील और विनम्र स्त्री।

अतूफ (عطوف) अ वि –दयालु, मेहरवान, वह ऊँटनी जो अपने वच्चे से वहुत स्नेह करे, वत्सला, चिडीमार का जाल।

अतूफत (عطوفت) अ स्त्री –अनुकपा, अनुग्रह, शफकत।

अत्इमः (اطعمہ) अ पु –'तआम' का वहु, खाने, भोजन।

अत्क़िया (اتقیا) अ पु –'तकी' का वहु, ऋषि और मुनि लोग, सदाचारी और धर्मनिष्ठ लोग।

अत्गह (اتکہ) तु पु –शाही महल में दूध पिलानेवाली धाय का पति।

अत्तार (عطار) अ वि –सुगधकार, इत्र वनाने वेचनेवाला, ओपधियाँ वेचनेवाला, एक मुसलमान महात्मा।

अत्तार (عتار) अ वि –साहसी, शूर, दिलेर वलिष्ठ घोड़ा, वह स्थान जिसमे जी न लगे।

अत्फ (عطف) अ पु –कृपा, दया, मिलाना, जोडना, फिराना, लपेटना, दो शब्दों के बीच मे 'वाव' या कोई दूसरा अक्षर या शब्द लाकर उन्हे आपस मे मिलाना।

अत्फाल (اطفال) अ पु –'तिफ्ल' का वहु, वालकगण, वच्चे, लड़के।

अत्ब (عتب) अ पु –निंदा करना, क्रोध करना।

अत्बाअ (اتباع) अ पु –'तवा' का वहु अनुकारी वर्ग, पैरवी करनेवाले।

अत्मक (اتمک) तु स्त्री –रोटी, नान।

अत्यब (اطیب) अ वि –बहुत अच्छी सुगधवाला।

अत्राक (اتراک) तु पु –'तुर्क' का वहु, तुर्क लोग।

अत्राफ (اطراف) अ पु –'तरफ' का वहु, दिशाएँ, सिम्तें।

अत्राव (اتراب) अ स्त्री –'तिर्व' का वहु, समवयस्क पुरुप या स्त्रियाँ।

अत्रिय· (اطریہ) अ स्त्री –सिवैयाँ।

अत्लस (اطلس) अ स्त्री –एक वहुमूल्य रेशमी वस्त्र (पु) स्वच्छ आकाश, साफ आस्मान।

अत्लाल (اطلال) अ पु –पुराने और ध्वस्त मकान आदि के चिह्न।

अत्वार (اطوار) अ पु –'तौर' का वहु, आचरण, आ'माल।

**अत्शान** (عطشان) अ वि—प्यासा, तृषित।
**अत्सः** (عطسہ) अ स्त्री—छींक।
**अत्हर** (اطہر) अ वि—बहुत ही पवित्र, अत्यन्त पाक।
**अद [द्द]** (عد) अ पु—गिनना, गणना करना, शुमार करना।
**अदक [क्क]** (ادق) अ वि—बहुत ही क्लिष्ट, बहुत ही गूढ़, रहस्यमय, बहुत ही सूक्ष्म, निहायत दकीक।
**अदकच** (ادقچہ) तु पु—पलग पर विछाने की कामदार चादर।
**अदद** (عدد) अ पु—सख्या, अक, तादाद, मात्रा।
**अदन** (عدن) अ पु—यमन का एक द्वीप जहाँ का मोती प्रसिद्ध है।
**अदब** (ادب) अ पु—हर चीज़ का अदाजा और हद को दृष्टि मे रखना, शिष्टता, सभ्यता, तमीज, आदर, सत्कार, ताज़ीम, साहित्य, कला, लिट्रेचर, वुद्धि, विवेक।
**अदब आमोज** (ادب آموز) अ फा वि—अदव सिखानेवाला, अदव सीखनेवाला।
**अदब नवाज** (ادب نواز) अ फा पु—जो साहित्य का क़द्रदान और साहित्यकारो का गुणग्राही हो।
**अदबी** (ادبی) अ वि—साहित्यिक, साहित्य सम्वन्धी, अदव से मुतअल्लिक।
**अदबीयत** (ادبیئت) अ स्त्री—साहित्यिक प्रवाद, साहित्यिकता।
**अदबीयात** (ادبیات) अ स्त्री—साहित्य सम्वन्धी पुस्तके आदि।
**अदम** (عدم) अ पु—यमलोक, परलोक, जहाँ मनुष्य मरकर जाता है, हीन, विना, अभाव, फिक्दान।
**अदम आवाद** (عدم آباد) अ फा पु—यमलोक, परलोक, अदम की वस्ती।
**अदरन** (ادرنہ) तु पु—एडियानोपिल।
**अदल [ल्ल]** (ادل) अ वि—बहुत ही मुदल्लल, तर्कयुक्त, सगतियुक्त।
**अदवात** (ادوات) अ पु—अदात का वहु, आले, आलात, औजार, उपकरण-समूह।
**अदा** (ادا) फा स्त्री—हाव-भाव, अगभगी, नाजअदाज़, पद्धति, तर्ज़, प्रणाली।
**अदा** (ادا) अ पु—वेवाक करना, देना, चुकाना; वेवाक़, परिशुद्ध।
**अदाइगी** (ادائگی) अ फा स्त्री—वेवाकी, परिशुद्धि।
**अदाए कर्ज़** (ادائے قرض) अ पु—ऋण-शुद्धि, कर्ज़ की वेवाकी।
**अदाए खास** (ادائے خاص) फा अ स्त्री—पद्धति-विशेष, खास तर्ज़।
**अदाकार** (اداکار) फा वि—अभिनेता, नट, ऐक्टर (पुम्प), अभिनेत्री, तारिका, लव्वा, ऐक्ट्रेस।
**अदात** (ادات) अ पु—औज़ार, आला, उपकरण।
**अदानी** (ادانی) अ पु—'अदना' का वहु, वहुत पाजवाले, वहुत कमीने।
**अदालत** (عدالت) अ स्त्री—न्यायालय, कचहरी, न्याय, इसाफ।
**अदालत पजोह** (عدالت پژوہ) अ फा वि—न्यायनिष्ठ, मुसिफमिज़ाज।
**अदालते आलिय.** (عدالت عالیہ) अ स्त्री—उच्च न्यायालय, हाईकोर्ट।
**अदालते खफीफ** (عدالت خفیفہ) अ स्त्री—अल्पवाद न्यायालय, स्माल काज़ कोर्ट।
**अदालते दीवानी** (عدالت دیوانی) अ फा स्त्री—व्यवहारालय, लेन-देन और रुपये-पैसेवाली कचहरी, व्यवहार-न्यायालय।
**अदालते फौजदारी** (عدالت فوجداری) अ फा स्त्री—दड-न्यायालय, वह कचहरी जहाँ अपराधो के इस्तिगासे होते है।
**अदालते मातहत** (عدالت ماتحت) अ स्त्री—अधीन न्यायालय।
**अदालते माल** (عدالت مال) अ स्त्री—राजस्व न्यायालय, मालगुज़ारी, लगान और खेती सम्वन्धी कचहरी।
**अदालते मुजाज** (عدالت مجاز) अ स्त्री—अधिकृत न्यायालय, जिसे किसी मुआमले के सुनने और निर्णय करने का अधिकार हो।
**अदालते मुराफअ** (عدالت مرافعہ) अ स्त्री—पुनर्विचारालय, अदालते अपील।
**अदावत** (عداوت) अ स्त्री—शत्रुता, वैर, दुश्मनी।
**अदावतन** (عداوتاً) अ वि—अदावत से, शत्रुता से।
**अदावत पेश** (عداوت پیشہ) अ फा वि—जिसका काम हरेक से शत्रुता रखना हो, वैरवृत्त।
**अदावते कल्बी** (عداوت قلبی) अ स्त्री—हार्दिक वैर, दिली दुश्मनी, बहुत अधिक शत्रुता।
**अदावते फित्री** (عداوت فطری) अ स्त्री—पैदाइशी दुश्मनी, प्राकृतिक वैर, जैसी साँप और न्योले मे।
**अदाशनास** (اداشناس) फा वि—यह समझनेवाला कि इस समय उसका स्वामी क्या चाहता है, और क्या करना चाहिए, भालदर्शी।

